## जय रामचन्द्र रामकृष्ण प्रार्थना

जय रामचन्द्र अवधेश प्रभु जग मर्यादा पालन हारे।
उपदेश गूसावत् दे जग म ऋषि सुर हित राक्षस सहारे॥
भवदावाग्नि से दग्ध मनुज तव कृपामयी हिमता चाहे।
कलिकल्मष नाशक नाम तेरा सब वेद शास्त्र नित उच्चारें॥
भव दुख जनित आधि व्याधि स तारन को नावा तेरी।
ससार नदी म बहती है नाविक हो जग सजन हारे॥
नाम सुरेश रमश सदा नित शिवशकर भी रटत ह।
इस विश्वोदधि की उदर दरी म डूबत जन तुमने तारे॥
शरणागत जन पामर मे मैं आया हूं द्वार तुम्हार पर।
कर कृपा दृष्टि मम किंकर पर भू भार जनित हरन हारे॥
इस जगती तल के प्रागण मे सब जीव कम के दु ख पाते।
अब माया भवनिशा दूर करो हे मधुर वशी वादन वारे॥
दु ख पाप निशाचर को सायक तेरेही तीक्ष्ण दहन हैं।
मन हृदय कमल कर उजियारा प्रिय कान्ति श्याम तन मृदु वारे॥
मन पकज विकस पड़ा प्रभु तेरा ध्यान दिवाकर पाकर के।
तव पद रजकण पे न्याछावर कुल गाकुल मथुरा क द्वारे॥
समय समय अनुरूप रूप सब विश्वम्भर यह तेरे हैं।
हरि वंद्य राम श्रीकृष्णचन्द्र न जनहित नर तन बहुधारे॥

## जयति सीताराम प्रार्थना सीताराम की

जयति सीताराम प्रभु जय सीय सुन्दरता धरी।
अवनी पर तन आत्मपावन आयु मानव सवगरी॥
शुभ चरित्र उदारता की धार पुण्यात्तम बही।
कठिन आज्ञा मातु पितु की प्रेम पूवक सिर गही॥
सीय की पति प्रेम भक्ति मातु गिरिजा आन पर।
शिव स्तुति की चाप गुरुता हरन स्वामी आनकर॥
राम राज्य सुहावना सुख सुर सरि की धार भी।
बहती मजुला नारी नर मन चर अचर आधार भी॥
तप प्रभाव तेरे सिया रट हामई दृग भक्ति म।
राम क पद कमल पर चित थिर रहो निज शक्ति म॥
राम न वन वास सीता रजकवचने दयकर।
धम कर मर्यादा राखी स्वए सीता सेवकर॥

कठिन पथ पति रायन वन-म चरणपद्मी सुत छोडकर ॥
आश्रम वाल्मीकी विनाये पद कमल कर जोडकर ॥ 7 ॥
राज तज वनवास का पथ ले दिखाया राम न ॥
भ्रात मातु प्रेम समता मानी करुणाधाम ने ॥ 8 ॥
कठिन पतिव्रत जनक तनया विश्व मे दिखला दिया ॥
पत्नी व्रत उपदेश गह श्री राम न सिखला दिया ॥ 9 ॥
राम सीता जगत क आदश मगल रूप है ॥
यह हरि धर ध्यान-दोनो अखिल ब्रह्मस्वरूप है ॥ 10 ॥

## जय रामसिया ( रामसिया प्राथना )

जय राम सिया मन मन्दिर के हृदयासन आन विराज रहो ॥
डूबत जग दुख सरिता म आकर के मेरा हाथ गहो ॥ 1 ॥
तुम मर्यादा पुरषोत्तम हो जग नर नारी पथ दिखलाया ॥
मात पित सम्मान गति का आ-जग फिर उपदेश कहो ॥ 2 ॥
बाल तरुण वय लीला की युक्ति रस सार भरी बाते ॥
तव तन म मेरे हृय शोम आश्चय उपजता नित्य रहो ॥ 3 ॥
राम रोम रग पद तेर रस मम मानस मधु चूम रहा ॥
हरि बँध जात पथ दशक प्रभु के धार चरण रज शीश चढ़े ॥ 4 ॥
चतुराश्रम की मर्यादा युत हो जोवन दीघ कृपा करके ॥
वरदान हमे दो सुमति का हिय भक्ति रस की धार बहे ॥ 4 ॥

## सातवा विश्राम

### भज प्रिय राम [राम प्राथना]

भज प्रिय राम लज्जित काम करुणाधाम दुःख हरम् ॥
भव भय हारी पापतमारी जय असुरारी मोदकरम ॥
आनन्द कन्द कौशल चन्द दशरथ नन्द ब्रह्मपरम ॥
भज प्रिय राम ॥ 1 ॥

मजुलवेश पूज्य सुरश मद दनुजेश सदा हरम ॥
कुडल मुकुट सरयू निकट गगा सुतट कलि करम ॥
नयन विशाला गल मणिमाला शोभित माला सीय वरम् ॥
भज प्रियराम ॥ 2 ॥

दीपीन भृकुटि पीत दुपट्टी हरिसमतनुकटि मधुर स्वरम ॥
त्रिभुज कपाल सुदर चोक छवि अनमाल धनुष धरम् ॥
अधर अरुणता श्यामतरुणता टरति कुमगता नान गृहर ॥
भज प्रियराम ॥ 3 ॥

शतदल नयन शोभा अयन धृतशर चयन कृतसमरम् ॥
कटिपीताम्बर भक्ति उजागर सब सुखसागर विपद टरम् ॥
अतुलित तेज भ्राजितभ्राज कान्ति सुपुञ्ज विश्वभरम ॥
भज प्रियराम ॥ 4 ॥

लीलाधारी प्रिय त्रिपुरारी अनाकारी पितुहि चरम् ॥
जगदाधार हरभूभार अपरम्पार महिम वरम् ॥
वद्य हरि पद-राम राम वद विकसित नितरद जनमनरम ॥
भज प्रियराम ॥ 5 ॥

## वड भागिन ( सवय्या वाल भाकी )

बड भागिन तुम नदरानी थी कृष्ण की मातु कहावत हो ॥
श्याम सरिखे लाडिले को खिला प्रेम की गगा नहावत हो ॥
मर्यादा कुल की पालन कर धम की नदिया बहावत हो ॥
पूव जन्म के "हरि" जप तप फल सुत का जन्म बतावत हो ॥ 1 ॥
नटवर ! तुमतो कहावत हो प्रिय ! हमसे कहते ला नट को ॥
तुमसा दूजा नट नही जग मे जानत है सब के घट को ॥
सुन्दर छवि तो मोहिनी हारी देख देख पीले पट को ॥
सजनी नटवर नट मागन "हरि" करलो दशन को चट को ॥
कृष्ण कन्हैया आँख मिचौनी खेलत सखि नद आगन सोहे ॥
कभी घोडिया कभी ऊटडा कभी वषभ बन मन को मोहे ॥
आपस मे जावें वारी से दधि माखन "हरि' मागन कोहे ॥
धूल के धाब से भर निज तन खूब हसे दस सागन कोहे ॥ 3 ॥

## श्याम तोरी ( कृष्ण छवि भजन )

श्याम तोरी तिरछी तिरछी भौह ॥
देखत प्रेम भये जड चेतन मुनियन के मन मोह ॥
मजुवदन सरसी रूह लोचन शत अनग छवि सोह ॥ 1 ॥
दशन पक्ति ज्यो दामिनी चमके घनबिच सूय छिपी हैं ॥
अनकावली के भु ड समूहन कान्ति कपोल बिछो हैं ॥
पद पकज पे लाली रची ज्यो इन्द्र वधू हरषो हैं ॥
प्रेम के फूलन की माला लिये गावत "हरि' यह दोहैं ॥ 3

## कृष्ण करत ( रुक्मिणी सग कृष्ण हास्य वणन )

कृष्ण करत भकभोरी प्यारी रुक्मणीजी के सग ।
श्याम कहे सुन वावरी बात कहू मै तोय ॥

मगधाधिप को छोड़ के क्या वर लीन्हा मोय ॥
हम तो चगन हारे गैय्या गोपिया के मन मग ॥ 1 ॥
बडे बडे मनु गात के गुणीजन भूप समाज ॥
छाडि मोहि पाले परी कपटिन के सिर ताज ॥
हम सब अपनी ले के गउरिया फिरत फिरत बन तग ॥ 2 ॥
रूप गौर को त्याग के आई लेर कुरूप ॥
सखियन मन ना भावती ज्यो बिन जल का कूप ॥
घनश्याम की अचरजयुत बतिया सुन रुक्मणि हो गई दग ॥ 3 ॥
रुक्मणि की बदली दशा वसुध रहा ना मान ।
थर थर कांपत अ ग सब तन का रहा न ध्यान ॥
माधव सोचकरत रुक्मणि के शिथिल हो गय अ ग ॥ 4 ॥
श्याम सुनामन हाथ मुख पोछ पसीना माथ ॥
रुक्मणि मने की हसि तु तो हुई गई ज्यो पाथ ॥
"हरि" प्रेम परीक्षा लेने को तेरी रच डाला यह रग ॥ 5 ॥

मोहे श्याम ( श्याम रूप वर्णन )

मोहे श्याम सलोने आनन की निन मोलूडी आवे ॥ टेर
मुग्ध हुआ जग मज मूर्ति स
अधर सुधा वरषावे ॥ 1 मोहे ॥
मुनिमन पालक खलदल घालक ॥
भक्तन दु ख नशावे ॥ 2 ॥
वेणुगीत गावत धेनुन बिच प्रेम सुधा सरसावे ॥ 3 ॥ मोहे
रिम झिम रिम झिम नाच करत मग ॥
युवतिन के मन भावे ॥ 4 ॥ मोहे
लट लटकत घु घराली कपालन ॥
कटि मगराज लजावे ॥ 5 ॥ मोहे
"हरि" बाजती सुनि बशी श्याम की हृदय कली खिल जावे ॥ 6 ॥

कान्ह तोरी ( कन्हैया शोभा वर्णन

कान्ह तोरी बदन की कांति निराली ॥
रुम झुम रुण झुण घु घरु बाज पद सरोजन पे लाली ॥ 1 ॥ टेर
गण्डस्थल केशन वेणी जिमि सोहत नागिन काली ॥
नाक नथिनिया हाथ पहु चिया कानन मजुल बाली ॥ 2 ॥
ग्वालिन लाड करत कर चमत और बजावे तारी ॥
मोर पख माथे पर बाधत चूटिया गू थत आली ॥ 3 ॥

बाल मुकुन्दानद नन्द हैं ये छोटे वन माली ॥
वैद्य हरि बलिहारी छवि पे लट लटक्त घु घराली ॥ 4 ॥

सावन मास [ सवैय्या कृष्ण राधा भूलन )

सावन मास हिंडोले भूलन चाले कृष्ण मुरारी ॥
सखि यामिनी विच ज्यो दामिनि–शोभित राध प्यारी ॥
राधे कृष्ण को सम हिंडावे दे दे कर कर तारी ॥
गीतन गान करत मद हासी दे दे मीठी गारी ॥ 1 ॥

श्रीजसुमति को बाल कृष्ण की झाकी सवैय्या

श्री जसुमति के द्वार गया प्रिय श्याम की छवि अवलोकन को ॥
लख नदकुमार नयन में धार वही भरी प्रेम प्रमाचन को ॥
रूप हिये म ठगा सा रहा और ज्ञान रहा नहीं सोचन को ॥
मन मंदिर म नित चाह बनी "हरि" दशन दा इन लोचन को ॥ 2 ॥

नैनने ( श्याम शोभा सवैय्या )

ननने खीचा सखि श्याम क समझ नही कुछ आवत है ॥
नवकज कलेवर लाल विलोचन कोटिन काम लजावत है ॥
मोहिनी सूरत हसमुख आनन खैचत छोडत जावत है ॥
"हरि" अनुपम आनन्द कासो कहू श्री कृष्ण सदा मन भावत है ॥ 3 ॥
धन भाग बडी नन्द की रानी नित कृष्ण कपोलन चूमत है ॥
जन्म जन्म जर जरित कलेवर तपसे मुनिजन भूमत है ॥
ऐसी मजु मूर्ति "हरि" देखत शिव सनकादिक घूमत है ॥
जे मायावश जीव चराचर अलि कलि पकज भूनत है ॥ 4 ॥
घनश्याम का ध्यान लगा के प्रिय ! तेही और को ध्यान कियो न कियो।
मन्दाकिनी का पावन जल पी कूप का नीर पियो न पियो ॥
देश प्रेम और राम प्रेम से मुक्त हो और जियो न जियो ॥
वद्य हरि सत्पात्र को दान दे और को दान दियो न दियो ॥

मातु जसुमति को ग्वालिन का उलाहना सवैय्या

मातु जसुमति देहु उलाहना श्याम सुदर का तोसे आज ॥
गेह गगरिया दहि दूधन की फोड दई मेरो किया अकाज ॥
धाई जब मैं पकडन को तब आयो मैय्या के ढिग भाज ॥
'हरि" कहत है कृष्ण कन्हैया मुख मरोड नन्द बाबा को राज ॥

मोर मुकुट दोहा कृष्ण भक्ति वणन

मोर मुकट मुख बासुरी सग धेनु और ग्वाल ॥
यह मूरत मोहिनी बस जा मन सदा– निहाल ॥ 1 ॥

मुख दधि माखन हाथ मे नाचत नन्द किशोर
जब चित चाया ग्रहण को भाग गया चित चोर ॥ 2 ॥

मोर पंख के सिर मुकुट हाथ मे वेणु रसाल ।
भक्तन के हिय मे बसे मन्द हसत नन्द लाल ॥ 3 ॥

कमल नयन मुख सावरे की मदी मुस्कान ॥
देखत सजनी आज मैं प्रेम विवश हू जान ॥ 4 ॥

श्याम सलोने कृष्ण का गीतामृत पी चित्त ॥
यही विश्व आलोक का सबसे सच्चा वित्त ॥ 5 ॥

( बंशी बाजी ) कवित्त

बंशी बाजी मधुबन सावरे किशोर की ॥
जा म निकसत राग छत्तीसा ही रंग है ॥
स्वर माधुरी म लाजे कोकिल क कंठ को ॥
गावें जिमि रति और प्रेम से अनंग हैं ॥ 1 ॥

मुरली की धुन सुनने को आई गय्या सब ॥
ब्रज वनितहिं दौडी सखियन संग है ॥
आनन्द उमग मन जो वन की छटा सोहें ॥
देख सुन "हरि" हिये बहे प्रेम गंग है ॥

बोली श्याम को प्रेम व्याज से ताडना । कवित्त

बोली जसुमति कान्हा छेड खाना आजकल ॥
रात दिन करते हो ग्वालिन क संग मे ॥
दधि नव नीतन की फोड के कुल्हडिया ॥
कुछ खाय कुछ बिखा भागत हो जग म ॥ 3 ॥

अच्छी नाही बाण यह तुम्हारी कहती हू श्याम ॥
कान काट हाथ बाध लटका दू गंग मे
मोहन मुलक दीन्हा भया जी को प्रेम क्रोध ॥
'हरि' रास गई सब छतियन तंग म ॥ 4 ॥

1 = अर्थात क्रोध स्तनो मे जाकर दूध मे परिणत हो गया॥

श्याम सुन्दर घूम नन्द की बगिनिया
चित्त को चुराके खेल खेलत अनोखे हैं ॥
मोही उन्हा खेल जातें सब ही ग्वालन को ॥
बहुत घुमावत द पिदावन चाम्हे है ॥ 1 ॥
कभी खेल मीच आख चपत की मार भागे ॥

गेंद मढी सोहनि ज्यो जाली के [illegible] ॥
कहने को भूठी राखे रेख मन मोह[illegible] ।
हुए ग्वाल वाल 'हरि' का हन्ह के [illegible] ।
चलो मना कृष्न झाकी दर्शन ।

चलो मन झाकी देखन को ॥

केकी पख मुकुट सिर सोहे [illegible]
मजुलभाल सुधरण तिलक की [illegible]
गल फूलन की माल सजी [illegible]
भक्ति सुधा बरषत नित [illegible]
श्याम छवि लख हर्षित [illegible]
'वैद्य हरि' बनी ए[illegible]
श्याम दुलारे कृ[illegible]
श्याम दुलारे पिया[illegible] ।

आजुवनी । न दलाल शोभा वर्णन ।

आजुवनी कैसी प्रतिभा हैं सजनी श्री न दलाल की ॥
मुख पर तज अरुण अधरामृत शोभा बिन्दु हरताल की ।
लट लटकत घु घराल कज की और छटा बन माल की ॥
कली पाग किरीट शीश पर श्री चमकत है भाल की ।
कटि कि किनी पग नूपुर बाजे बलि जाऊं ठुम चाल की ॥
मन्द मंद मुस्कान निराली तिरछी चितवन हाल की ।
"हरि" न्योछावर सु दरता पर भाज कृष्ण गोपाल की ॥

श्याम शिगार शोभा वर्णन ।
श्याम किशोर चित चोर सखी प्यारा है ॥
मोहिनी मूरत तिरछी चितवन है ।
कमल नयन मुख चन्द्र सा उजारा है ॥
शीश मुकुट मणि मरकत मजु सोहे ।
व दावन वासी प जादू साही डारा है ॥
वशी बजावें प्यारी धेनु चरावें सारी ।
तब ही गोपाल नाम धारा बशीवार है ॥
चारु तिलक शोभा मुख करत मनु ।
पीठ जटनि कच सौंप का सा कारा है ॥
पीत रगन कपट कटि चमक ।
ज्यो ही गगन बिच दामिनी म तारा है ॥
कृष्ण चन्द्र घनश्याम राम आनन्द धाम ।
वसहु "हरि" क हिय नाम यह सारा है ॥
सुत मुख चूमत । नन्द का श्याम मुख चुम्बन ।

सुत मुख चूमत नन्द महर है दख सखि मन राजे ॥
मदु मदु रक्त कपोलन को लख अरुण सूय छवि लाजे ।
कान्ह कपोलन पर बालन की गुदगदी हात ही भाजे ॥
धावन धावत नूपुर किंकिणी छुन छुन घु घरू बाजे ।
हसत कहत चुम्बन नही अबके देहु —कहहि मुख भ्राजे ॥
दक्षिण अधर मधुर पितु मरा वाम अधर कडवा जे ।
एसी माधुरी बोली पे हरि' हृदय बदरिया गाजे ॥

यशुमति । नन्द का यशोदा प्रति कृष्ण चुम्बन व

मुख जब चूमू प्यारे किशन कुमार का।
कोमल कपोलन मे आनन्द सुधा वहे ॥
जिह्वा पीज्यो रस कह अमरीत धार का।
काहा जब कहे वावा मीठा यह कपोल है ॥
दूजा कटु मुख हाव चुम्वन से खार का।
तोतली सी माधुरी सी बोली सुन श्याम की री।
"हरि" हिये खुशी जैसे प्रेम हो साकार का॥

काहू कहे। मिश्री माखन व्योजन मातु चुम्बन दान।
काहू कह मातु मोहे मिसरी माखन दे दे मधुर कपोल मेरे तव चुमलेनारी
मिसरी माखन बिन खारे सूखे मेरे गाल नन्द वावा वोले जव देवे थे चवेनारी।
वात सुन यशुमति सुधा भरी श्याम की हिये मे हरषि मन आनन्द दवेना-री।
सुन सखी वड भागी नन्द की पियारी रानी "हरि" मुख चूम लीना मजुल मुखेना-री

## वीथिन विच कृष्ण प्रति ग पी प्रेम

वीथिन विच मथुरा नगरी की घूमत घूमत हार गई।
श्याम सुदर को भटकति ढूढन मैं जमुना के पार गई॥
होने लगा रजनी मुख सजनी काम धनुष की मार भई।
थकित हुई निद्रावश स्वपूने मैं प्रियतम हार भई॥

## (सजनी घर मोहन ध्यान)

सजनी घर ध्यान सदा उर मे उस मोहन नन्द दुलारे का।
सब शास्त्र मध्य गुण उसका है यह सत महत वखान रहे॥
कर नर नारी विश्वास रात दिन भय भव भजन हारे का।
इस देह धरण का धम यही हो प्रेम सदा पद पकज मे॥
अखिया मत थक तू देख सदा उस रूप मजु रतनारे का।
गुण उसका गा रति उसकी पा चित उसके ऊपर चलना है॥
'हरि' चलता विश्व सदा आया उस पथ मे कृष्ण पियारे का।

## सखि व्याज से कृष्ण प्रति गोपी प्रेम

सखि=व्याज से श्याम वुलावत है नेरी लट उलझी सुलझारे।
अलकावली मदन की दूती भृकुडि वाण है चढा हुआ॥
कज्जल रेख बनी नयनन म अधर से अधर मिला जारे।
कवु ग्रीव अजु चन्द्रानन लटे ज्यो नागिन काली है॥
बशरी पू गी वजा मनमोहन इनका जहर मिटा जारे।
अनुपम प्रेम अगाध सरोवर तट मे कृष्ण विराजत हैं॥

डूबत वाह गले विच डालो नौका पार लगा जारे।
मग्न हुइ तव छबि निरख के प्रीतम मन को खींचत हो ॥
"हरि" सविनय अर्ज तिहारे से मोहे प्रेम की झाकी दिखा जारे।

## (रुण झुण) कृष्ण बाल झाकी

रुण झुण रुन झुन माधुरी ध्वनि से घु घरु बाजत यशुमति सुत के।
गावत नाचत ग्वालन के संग शब्द ठुमक हो रहे प्रयुत के ॥
अधर सुधा से पुष्प झड़त 'हरि' ज्यों वर्षा और सावन रुत के॥
सजनी प्रतिभा देख ठगी मैं सुध ना रहा जीवन इत उत के।

## सखि श्याम (कृष्ण प्रेम)

सखि श्याम घटा की छटा को निरख मन व्यापत आज अनुंग मेरे
यह माघ की कारी रात वहेले–शीत समीर के घनज घनेरे ॥
मन अटका विश्वात्मा में–नहीं सुध बुध देह की साझ सबेरे।
"हरि' दासी पे करो दया अब प्रेम मंदिर में शयन के डेरे ॥
सजनी सुख के धाम उन्ह से । चित मे तू धरती रहना।
नेम उन्ही में प्रेम उन्ही में देन उन्ही की सुखी बहना ॥
जीत उन्ही की हार उन्ही की उन्ही की प्रेम से नित सहना।
"हरि" जग के वे उजियारे हैं तू उन्ही का निर्मल यश कहना ॥

## मोहन प्रेम

मोहन मोरी नैया तो बिन मझ विच क्या धचकाले।
पार खिवया हो जग के–हुए–सूरदास से भोले ॥
बलि जाव ' हरि', चरण तुम्हारे मंजु हृदय पट खोले।
विषयन में लवलीन उमरिया जाग जगत को जोले ॥

## होरी खेलत नंद किशोर सखि समेत राधा संग होली खेलन

होरी खेलत नंद किशोर सजनी राधे राणी संग। टेर
वीथी सजी है पुष्प वसंतन रंग विरंगे साज सजे ॥
नील कंठ केकी बोलत है पिहू चहूँ ऋतु वर राग जगे।
सखियन पंक्ति निरीक्षण करते चित्त में उठी उमंग ॥
एक पात्र विच रंग वासंती दूजे लाल गुलाल भरे
हाथ में ले पैनी पिचकारी श्याम खड़े हैं रंग भरे ॥
छांटत कंचुकी मध्य रेख पर वदन होत है तंग।
सखिया का मन मचला मेनन होरी थी घनश्याम ॥

रग गुलाल मदु हाथो मे ले राधा सखि अभिराम।
"हरि" माधव के लेप रही है योवन सा मद भग ॥

### सदा वह श्याम की मूरत-भजन

सदा वह श्याम की मूरत हृदय पर रग जमाती है।
निरख के मोहिनी छवि को हिये मे हप भरता है ॥
सदा हो लालसा दशन की रट जिह्वा लगाती है।
इसी कली मे बना दुलभ सदा उस ईश का दशन ॥
कवि तुलसी ने गाया जो यही माया प्रभाती है।
भ्रमो को छाड सारे नर लगा तू राम की नित रट ॥
उसी मे पार हो वडा यही श्रुतिया बताती है।
अहर्निश सब ही कामा म उसो का ध्यान धरता जा ॥
"हरि" जग के पियारे वे सभी के वही नाती है।

### बशी वट के नीचे श्याम दशन

बशीवट के नीचे देखा मैंने सजनी श्याम।
रक्त चरण मे नुपूर सोहे लाजत शत शत काम ॥
छवि विलोकी मजु मोहन की हर्षित सब अ गमाम।
हाथ मुरलिया चमकत कु डल कानन मे अभिराम ॥
भकुटि तिरछी चितवन तिरछी मोहित है सब बाम।
मद हास्य से बोले मोहे खुशी रहो तुम बाम ॥

मधुरा धर के मुख स वाणि माधुरी निकसी ललाम।
हप हिय म ठगी सी रही छवि निरख के आठो याम ॥
'वैद्य हरि' उनके गुण गा तू वे ही करुणा धाम।
बशीधर कृष्ण की जय हो

अष्टमो विश्राम

---

### जमुना जाती है (कष्ण प्रति गगरी भरण प्रेम)

जमुना जाती है गगरी भरन को डगरी रोक मत जाने दे।
नन्द के लाला मधुर वारि से हिय की प्यास बुझाने दे ॥
पाच सात के लगभग ग्वालिन ले गगरी निकसी घर से।
श्याम सुन्दर माग बिच मेंटे कहन लगे ग्वालिनी वर से ॥
माखन दहि मोह देना सदा-थोरि बशी की टेर सुनाने दे।

दहि माखन की स्वीकृति करते सुनन लगी मुरली की तान ॥
मोह गई रही सुधि देह की भूली ठगी रस गया पयान।
रसी माधुरी वशी की धुन ध्यान हृया-जल लाने दे ॥
कृष्ण कपालन की सुदरता और निरख मदी मुस्कान।
घु घराले आनन की लटिया नयन मजु हैं कमल समान ॥
प्रिय नीचा तब आकर्षण म रूप म रूप मिलाता दे।
आपस म सब सखी सहेली करन लगी मोहन की बात ॥
मोहन नट नागर ने कीन्हा तिरछी चितवन हृदय आघात।
'हरि' प्रेम म अपने नदलला से प्रेम पाश उलझाते दे ॥

## श्याम की माधुरी भजन

श्याम की माधुरी हृदय समाई। टेर
खावत पीवत सोवत जागत मन म रुचि सरमाई ॥
चालत हालत बोलत तोलत नह सुधा वर्षाई।
ऊठत बैठत नारी मानव ! कभी नही भाव भुलाई ॥
मूल पडित साधु असाधु की दोषावली मत गाई।
'वैद्य हरि' यह मार्ग प्रदशक उपदेशामृत भाई ॥

## मा नट से भजन

मा नट से नाच करा रे। टर
नट कहता है व दर बदरिया को तुही गान सुना दे ॥
नन्दलला को नाच उछल कर बानर तू ही रिझादे।
मय्या बानर वानरी बोलत नाही तू ही बतादे ॥
दोनो नाचत गीत हवा स कपडा लाल रगादे।
पहना के कपडे दोना को ब्याह का साग रचादे ॥
सुनि सुनि बातें भोरी श्याम की ग्वालिन मन मनमादे।
मय्या बोली तू खुद नटवर ! पैजनी अपनी बजादे ॥
" हरि" सब सखिया मातु श्याम करे बलिहारी के बादे।

## कभी श्याम । हसे सवैय्या

कभी श्याम हम मुख मातु का देख क मातु हसे मुख श्याम कारे।
हसत हसत कह जननी दुलारे क्या लेगा ! तू चदा र ॥
ऐसी छवि को देख सखि जो खुशी न हो वह मदा रे।
वद्य हरि ऐसा बडभागी नन्द यशुमति का बन्दा रे ॥

## नन्दरानी के गेह गई ( सवय्या)

नदरानी के गेह गई जेहि आगण खेलत कृष्ण कन्हया ॥

पीत भगुलिया श्याम कलेवर धूरि भरे बलदाउ के भैया ॥
लट लटकें घु घराली कपोलन पे मोहित "हरि" देख के मैय्या ॥
बंशी बजाव सबही रिझावें रीझी सब वृन्दावन गैय्या ॥ 2 ॥

श्री कृष्ण की तिरछी चितवन को लख हर्ष हुआ मेरे मन मे ॥
मोर मुकुट पीताम्बर काछे सोहत मूरली मधुवन म ।
राग अलापत वशीकरण की मोह गई प्रतिक्षण क्षण म ॥
प्रेम की गाथा सखि क्या कहू "हरि" श्याम मय सब घन मे ॥ 3 ॥

ग्वालिन मोहित ( मूरली वादन पर)

ग्वालीन मोहित हुई श्याम पे सुनकर मीठी मुरलीतान ॥
कहन लगी इस बंशी के बश को न मुग्ध है जग मे जान ॥ 1 ॥
पाकालय के सूखे ईंधन म हो गी रसता आह्वान ॥
इस मूरली की माधुरी से जड म चेतन का होता भान ॥
मुरली मधुरव सुन युवती मडल ने छोडा सब कुछ भान ॥
वे सुध बुध हो मोह गई सब सुन मुन माधुरी की मधुरान ॥ 3 ॥

यही मधुरता मधुर रूप म बनी रहे साकार समा ॥
"हरि" कलेवर आनन्द उपजा सुनकर मूरली मधुरव कान ॥ 4 ॥

श्याम तुम्हारी मोहिनी ( ध्यान प्रेम)

श्याम तुम्हारी मोहिनी मूरति बसी सदा हृत्पटल रहे ॥
जग के सब कष्टा स टकरा के भी तव गुण गान कहे ॥

मधुराकृति की माधुरी पी पी नयन म प्रेम का नीर बहे ॥
"हरि" मन मदिर सुन्दर आगण मे बैठा क चरण गहे ॥ 1 ॥
मुग्ध हुई म छवि विनोकी उस श्याम सलान आनन को ॥
बंशी बजावे धेनु चरावे लाली रची मुख पानन की ॥
ब्रजललना सब मुग्ध हुई शोभा लखके उस कानन की ॥
राधा कात "हरि" नन्द छवैया की मधुरिम प्रिय गानन की ॥ 2 ॥

सखि ललिता म भरके गगरिया आन लगी जब सावन मे ॥
राह मिले "हरि" चित्त चुरैया सुध बुध रही न आवन मे ।
धीरज भागा हकी बकी रही गगरी फूट गई नावन मे ॥
ज्या कुमुदिनी हिमकर सग सरवर–मुग्ध हुई मन भावन

जमुना तट ( श्याम क्रीडा)

जमुना तट बलदाउ के सग मे खेलत मोहन प्यारा है ॥
वदन सरोरुह मे मनि निकसित वाणी ज्यो अमृतधारा

गेंद को फेंक के बोलत काहा अबके दाव तुम्हारा है ॥
जीत गया वह अश्व बनावे–उसपे–चढे–जो हारा है ॥

### श्याम घर अधरन ( श्याम स्वप्न दर्शन

श्याम धर अधरन पे अधरान । टेर
सपने म सजनी मोहन से मिली एक दिन आन ॥ 1 ॥
भाग चले फिर हाथ न आये ठगी रही मोहि जान ॥
उस आनन्द की शोभा का सखि कभी न होता भान ॥ 2 ॥
मोर मुकुट पीताम्बर सोहे कुण्डल झलकत कान ॥
बलि जाऊ म कमल नयन पर सुन वंशी की तान ॥ 3 ॥
आज सुना मन की खुशियो का मुझ को होता भान ॥
वैद्य हरि के हिये बसे सखि श्याम सुन्दर छवि आन ॥ 4

### आजा आगन मे ( यशुमति बुलावना

आजा आंगन म घनश्याम ॥ टेर
ग्वालिन बालन के संग खेलत बीते आठो याम ॥ 1 ॥
भूख प्यास को तू न गिनत है यह नहीं सुन्दर काम ।
तव बाबा से कहू आज म काहे हुआ है हराम । 2 ॥
मार पिटाऊ हाथ बधाऊ और लगाऊ डाम ॥
दधि माखन तू जी भर खाले और फलो मे आम ॥ 3 ॥
गरमी व्याकुल जीवन करती पड़े भयंकर घाम ।
वैद्य हरि न्योछावर जसुमति माधव पे अविराम ॥ 4 ॥

### घर सजनो [ श्याम प्रभा कथन

घर सजनी मोहन आय । टेर
सुन्दर भौं गोरोचन लेपन भाल चार चमकाये ॥ 1 ॥
शीश जटा मुख मंजुल मुरली कोटि मदन छवि छाय ॥
कमल नयन अम्बुज आनन पर स्नेह सुधा सरसाय ॥ 2 ॥
वृन्दावन की कुंजगलिन विच राग छत्तीसो गाये ॥
श्याम कलेवर गज वैजन्ती गजराज हिहित धाय ॥ 3 ।
तेज पुंज मस्तक पर शोभित भास्कर कान्ति लजाये ॥
घट देखत प्रभु वैद्य हरि तोरी प्रिय चितवन मन भाये ॥

### मंजुल मुखारविन्द कवित्त

कमल नयन श्याम घन सा शरीर सो है ।।
हाथ मंजु मुरलिया ग्रीवा मे रूमाल है ।। 1 ।।
याको चितवन जाकी देखवे हृदय "हरि" ।।
रूप का स्रोत बहे करता कमाल है ।
कटि पीतपट धरि माथे प कज्जल रेख ।।
कानो अलकावली औ मोटे प्यारे गाल हैं ।। 2 ।।

## जय कुंज बिहारी ( कृष्ण कीर्तन)

जय कुंज बिहारी कृष्ण मुरारी भव भव हारी पाहि हरे ।।
जय शोभा धाम मंजु ललाम लाजत काम पाहि हरे ।।
जय मोर मुकुट छबि पीताम्बर फबि ज्यो हिम कर रवि पाहि हरे ।।
जय राधा प्यारे नन्द दुलारे यशोधा धारे पाहि हरे ।। 1 ।।
जय मुरली वादन सब अभिवादन जन प्रतिपादन पाहि हरे ।।
जय गोपीरंजन नयन सुखंजन सब दुःख भंजन पाहि हरे ।।
जय आत्माराम पूरणकाम घनवत् श्याम पाहि हरे ।।
जय दीन दयालु भक्त कृपालु मुनिमन पालु पाहि हरे ।। 2 ।।
जय देवकी नन्दन दुष्ट निकन्दन खलमद गंजन पाहि हरे ।।
जय कंस निपूदन प्रिय मधुसूदन ! राक्षस तूदन पाहि हरे ।।
जय आनन्द कन्दन सच्चिदा नन्दन हृद जग फदन पाहि हरे ।।
जय योगिपुराज सकल समाज सब जग ताज पाहि हरे ।। 3 ।।
जय पूतना चोषक किल्बिष मोषक सब दुःख शोषक पाहि हरे ।।
जय ब्रजनन्दन गोयुत वन्दन सब पद छदन पाहि हरे ।।
जय ब्रजललनाहिय वसहु सदा पिय चिरजीवजिय पाहि हरे ।।
जय भक्ताराम "हरि" विश्राम शोभा धाम पाहि हरे ।। 4 ।।

## कमल नयन ( राधा से कृष्ण परिचय)

कमल नयन उर मोतिन माल है शीश जटा अलकावली सौ हैं ।।
जसुमति प्राण समान पियारे नन्द बाबा के आगन सो है ।।
कुंडल कानन मकराकृति सब ग्वालन बालन के मन मो है ।।
जानत हम के पूछति सखिया राधिका श्याम तुम्हारे को हैं ।। 1 ।।
सखियन सुन्दर वाणी सुनि "हरि" प्रेमसनी राधा रानी ।।
रूप हिये सकुचाई कछु हो ओट की घुंघट लपटानी ।।
हमी हसी बातें श्याम लला की कह सहेली ।
अनुराग भरी नदिया उमडी घटा श्याम ने

## वसहु मोरे (श्याम प्रेम)

वसहु मोरे हृदय पटल म श्याम ॥
कोमल वर कमलानन सु दर लाजें कोटिशत काम ॥ 1 ॥
गु ज पु ज का मुकुट धरे सग खेलत है बलराम ॥
मुरलो मधुरव करत फिरत हैं वृन्दावन के धाम ॥ 2 ॥
मोहिनी मूरनि सोहिनी सूरत शामा मजु ललाम ॥
मथुरा की बीथिन विच सोहे पूरण चन्द्र ज्यो श्याम ॥
धम मजु सम-पाप प्रहारी–ऐसा सात्विक नाम
वैद्य हरि दिन रात रटाकर प्रेमहु आठो याम ॥ 4 ॥

## घनश्याम मातु स ( कृष्ण बाल क्रीडा)

घनश्याम मातु से कहत अम्मा चन्दा लादे मेरे को ॥
सदा मोहि तू या ही भुलावे बान पडी यह तेरे को ॥
चन्दा स खेलें हम भैय्या फिर लौटा दू सवरे को ॥
जसुमति ने यो कह भुलवाया चल आता यह नर को ॥ 1 ॥

## ग्वालिन ने ( ग्वालिन प्रेम)

ग्वालिन न मोहन को पकडा चोरत दधि नवनीतन को ॥
बहुत दिनन स आय पकड मे दधि से स पी भीतन को ॥
दधि मक्खन मरा सब लादो कैद करू ताहू जीतन को ॥
श्याम डरे कछु मुस्काये प्रिय ग्वालिन के मन चीतन को ॥
मन्द मुस्कराहट मोहन की सुन ग्वालिनी हुई प्रेम मगन ॥
जन्म जन्म हो भेंट तुम्ही से प्रेम तुम्ही से और लगन ॥
मैं यामिनी तुम प्रकाश कर्ता हिमकर तारा गण ज्यो गगन ॥
नन्द लाल पर बलिहारी है वद्य हरि और कुटुम्बगन ॥ 2 ॥

## सुन्दर नयन मे ( कवित्त)

सुन्दर नयन म रेख पडी कज्जल की ॥
माथे प मुकुट मार पख शोभा देत है ॥
कानन के कुडल म हीरा सोहे चपला ज्यों ॥
ओठो की गुलाबी लाली मन मोह लेत है ॥ 1 ॥
श्याम मुख गल वनमाल सोहे फूलन की ॥
देखत सबहि हिय उपजत हेत है ॥
परो म पैजनिया हाथो म कडलिया ॥
हरि सोहे कटि हेम तगडी समेत है ॥ 2 ॥

## म नन्द के महल ( कृष्ण प्रेम सवैय्या)

मैं नन्द के महल गई–यशुमति ले अङ्क मे श्याम नचावतु ॥

पद पकज नूपुर बाज रहे छवि देखत ही मन भावतु है ॥
कमल नयन मन्द हास्य अधर छवि कोटिन काम लजावतु है ॥
"हरि" रीझ गई उस शोभा पे जेहि वेद पुरानन गावतु है ॥ 1 ॥

## वेणुगीत ( कृष्ण शक्ति)

वेणु गीत गावे सखी वृन्दावन गोपाल ॥
तिरछी चितवन से सभी मोहे जग जजाल ॥
आज कान्ति से कष्ण की चमकत सब ससार ॥
वही तेज विद्युत सखि जिसमें बोलत तार ॥ 1 ॥

## कुज विहारी श्याम शोभा

कुज विहारी शोभा को तू देख नयन भर आज सखी ।
वशी बजावत रास रचावत धेनु चरावत आज सखी ॥
मोर मुकुट पीताम्बर तिरछी चितवन देखहु आज सखि ॥
कमल नयन पग नूपुर कुडल कानन सोहे आज सखि ॥ 1 ॥

## नन्द लाल बोले ( नन्द लाल कौतुहल)

नन्द लाल बोले मातु चन्दा सा खिलोना मुझे ।
लाय दे दे सखा सग खेल को रचाऊगा ॥
चमकत गोल गोल चन्दा सी छवि री मोहे ॥
पास मे बुलावे जब हथिया फलाऊगा ॥ 4 ॥
मैं धावत पकडन जब रोक देती है ॥
तू ही तो बताय दादा कैसे का रिझाऊगा ॥
धीरे से चपत जब गाल पे लगावे मेरे ॥
बाबा की अनबनी कैसे री सुनाऊगा ॥ 2 ॥

## जसुमति बोली ( बाल केली वणन)

जसुमति बोली प्रिय नन्द के कुमार सो ॥
तेरे बिन मेरा यह मन ना लगुत है ॥
श्याम बोले मातु जब प्रेम से पूण यह ।
दूध भर थन मेरे मुख म फवतु है ॥ 1 ॥
बलिजाऊ लला तेरी माधुरी वाणी पे मैं ॥
मन मेरो तेरे मुख चन्द्र पे जगतु है ॥
श्याम हस तोतरी सी बोली बाल उठे जब ॥
कृष्ण कपोलन क्यो कारे से रगतु है ॥
दृष्टि दोष लग जाय अये ! प्रिय लाल मेरे ॥ ६

सुंदर स्वरूप तेरा देख मंजु आनन को।
काजर लगाये क्यों ना लगेरी नजरिया॥
माची माची कह आज्ञा तेरी नहीं मानन को।
माता बलि गई वोंनी वाहू की सवारे सुन॥
हिये म आनन्द छाया देख फूले आनन को।
दवकी नन्दन कह मैना की सी मीठी बाणी॥
पूरित सुधा स आयो मधु मास फागुन को।

## लगा के प्रेम भजन

लगाके प्रेम मोहन से क्यों विषयों में तू फसता है।
इसी भव दुःख तरने को सदा सद्बुद्धि देता है॥
स्मृति सन्मति की रहने पर क्यों पकज म तू धसता है॥
सहारा जिसका पाकर के तुझे माया नचाती है॥
सुनादे टेर ईश्वर को क्यों घर-घर पैर धसता है।
मधुर वाणी यह अपनी जो सुना के रात दिन प्यारे॥
तय मंजिल उसकी कर लेना उसी का नाम सस्ता है।
मझधार मे भटकी जो नौका लगाना पार वेरे हाथ॥
अभय या विश्व नाविक को "हरि" तो नित्य हसता है॥

## कृष्ण राधिका (कृष्ण केलि)

कृष्ण राधिका प्रेम मगन हो करते थे कल्लोल।
हुई आनन्द मगन म सख के सुनत सुकोमल बोल॥
कमल कुसुम की मधुर महक मे भ्रमर रहा ज्यो गूंज॥
त्यो मन श्याम की मधुर गन्ध मे बन पुष्पन का पूंज॥

## निरख नयन तू कृष्ण शोभा

निरख नयन तू कृष्ण छवि को शोभा जग की जो सारी॥
यही सफलता इसी जन्म की कहते रहते त्रिपुरारी॥
चमकीली मिथ्या माया को देख नयन तू मत ललचा॥
आखिर सार यही निकलेगा शोभा धाम से सब हारी॥
सृष्टि के सब जीव चराचर लख मोहित हो जाते हैं॥
तज ईर्ष्या पाखड छलों को अन्तर दृष्टि भज प्यारी॥
नयन व्याज से लीलाधर की अद्भुतता वरणन की हो॥
यही सार इन नयनन का "हरि" सदा होत है बलिहारी॥

धन्य जन्म उस बड भागी का नर रत्नो मे समझ प्रिये।
नयनाञ्जली के उपवन मे जिन की खिलती है फुलवारी ॥

## मन आय बसे भजन

मन आय बसे घनश्याम। टेर
सुदर सुख की खान सदा जो हैं वे शोभा धाम॥

भृकुटी तिरछी है कर म बासुरी गावत मधुर ललाम।
श्याम वर्ण अलकावली काली छटा बनी शत काम॥

केकी पख मुकुट शोभित सिर कणमणि अभिराम।
पीताम्बर कटि-झलके मोती गल मे आठो याम॥
चरण टेढ मृदु हमी निराली खडे कदम्बक की छाम।
"हरि" धन धन खुश हाल जगत म मिले हैं पूरणकाम॥

## कृष्ण कीर्तन

यह सुदर शब्द उचार मना श्री कृष्ण हरे गोपाल हरे।
मधु सूदन श्री कस निकदन नाम कहे सब पाप टरे॥
अखिलानद का लाभ किया श्रीजसुमति बाबानन्द धनी।
धनवान खिला के अङ्क हुए श्री कृष्ण हरे गोपाल हरे॥
उत्पात मचा था चहु दिशी मे जब प्रेरित कस के दूतो से।
क्षण मे उस कस के प्राण हरे श्री कृष्ण हरे गोपाल हरे॥
जब ग्लानि धम की होती है तब त्राण सन्त की करते है।
धमथाप उत्पन हुए श्री कृष्ण हरे गोपाल हरे॥
बाल्यकाल की मोहन लीला स्मर कर कु ज विहारी की।
"हरि' प्रेमगिरा से नित्य कहो श्री कृष्ण हरे गोपाल हरे॥

## श्री कृष्ण चन्द्र प्राथना राग सोहनी

श्री कृष्ण चन्द्र कृपानिधे अब तो दया कर दीजिए।
करुना निधे आनन्द सिन्धो शुद्ध बुद्धि दीजिए॥
विश्व के तम लोक म हम घूमते सब लोग हैं।
हम सबो को डस रहे यह मोह माया रोग हैं॥
दीन बन्धु! दीन रक्षक! नाम तव दु ख मे ग्रहा।
याद निशि दिन आ रहा जब मन फसा आधिमहा॥
पर त्राण इसका किस विधि हो बुद्धि मे आता नही।
मन मगा है मोह म प्रभु नाम भी भाता नही॥
देश सेवा भावना उत्थान हो सुविचार का।

माता पिता गुरु भक्ति का मधु वाणीर सदाचार का ॥
लवलीन हो मन सत्पथो मे आत्म बलसे युक्त हो।
दूर हो कुमति हमारी दुष्टता से मुक्त हो॥
मन स्वय निशिदिन से फसता आ रहा इस जाल म।
परिणाम विषमय है परन्तु लेख ऐसा भाल मे॥
सब सोच के भी ना समझ ह यह बडा आश्चय है।
नमति सब की इन्द्रिया नित धीर वीर जे आय है॥
मन खीचना अपनी तरफ कल्याणकारी हे प्रभो।
सफल जन्म मनुष्य का तव भक्ति स है ह विभो॥
गजराज नग अजामील गणिका को भी तुमने तार दी।
अब उबारो भव उदधि से वासना मे मार दी॥
आनन्द कन्द कृपालु भगवन जीभ नित रटती रहे।
ससार का यह सार है श्री कृष्ण कृष्ण सदा कहे॥
कल्याणकारी ताप हारी ब्रजबिहारी स्वरूप का।
दर्शन का ईच्छुक हे प्रभो अर्जुन के देखे रूप का॥
यश गान कर प्रभु आपका आनन्द छाया आज है।
तव रूप माधुरी दे दिखा यह चिर प्रतीक्ष समाज है॥
भगवान जाने अन्य मन की "हरि" हृदय आनन्द है।
धर ध्यान राधा कृष्ण का जो चहतु सुख सानन्द है॥

## आज है आनन्द कृष्ण जन्म प्रसन्नता कवित

आज है आनन्द क बधावे घर सजनी।
कृष्ण जन्म श्री नन्दबाबा के भया है री॥
गोकुल मे छाई शोभा कोटि रति मदन की।
जसुमति नन्द महामोद औ दया है री॥
श्याम का मुखार विन्द नील कमल सा है।
नाम भी धरा है जा का कृष्ण कन्हैया है री॥
'हरि" भी मोहित छटा ऐसी शोभा धाम की पे।
हर्षित नर नारी लेत बलय्या है री॥

## सुनी जब उस मुरली (कृष्ण मुरली प्रेम)

सुनी जब उस मुरली की तान। टेर
देह गेह की सब चिन्ता त्यज मधुर स्वरो का गान॥
प्रेम [illegible]

नीरस इंधन पाय सरसता बुझी अनल मन जान ॥
यह मुरली मनमोहकता की सदा उपजतो खान ।
अय ! आली तू करौं कुहर में सुन होवे हैरान ॥
ऐसी शक्ति पगी उसरव में पड़ी सुनन की बान ।
"हरि" इसमें संदेह नहीं है बजैया कृपानिधान ॥

### आज सखि मानस (घनश्याम प्रेम )

आज सखि मानस में घनश्याम । टेर
स्वप्ने आली आय बिराजे कर मंदी मुस्कान ॥
गदगद कंठ प्रेम भरो वाणी से स्तुतिया को गान ।
चरण कमल प लोटन लागी हिये भक्ति रस ठान ॥
"हरि" प्रभु अंतर ध्यान हुए वह जप नित मेरा नाम ।

### बड़ा है इन नयनन् का काम राम कृष्ण प्रेम

बड़ा है इन नयन का काम । टेर
राज तिलक प्रिय देख राम का सदा रही अबिराम ॥
दुःखी जिन्हों के नहीं सुराज में—वसुधा हुई सकाम ।
सुन्दर राम श्याम मृदु हसी लख शासक सब धाम ॥
कृष्ण प्रेम की वह शिशु लीला निरखी आठो याम ।
श्याम सलोने अम्बुज मुख के जब राधा थी वाम ॥
कुंजबिहारी मुरलीधारी रास बिहारी श्याम ।
"हरि" की अंखियन ने जब देखा पूर्ण हुई शतकाम ॥

### रहो मोरे हृदय थली (गोपाल निवास प्रेम)

रहो मोरे हृदय थली गोपाल । टेर
केकी पक्ष मुकुट शिर अटनि तिलक छबि बनी भाल ॥
आकृति मकर किरीट कर्ण मे मंद हास्य नंदलाल ।
नील कमल मुख कोटिमदन छवि देखत मन है निहाल ॥
दामिनी वरण भगुला झलकत कर पहुंची मणिलाल
करि किंकिणी बनी जात रूप की गंथितमुक्त जाल ॥
पाय पैंजिनी नील हरित मनी गलगज मुक्ता माल ।
जसुमति नन्द परम धन सजरो मैं देखी छबि काल ॥
"हरि" छबि मानसरोवर मुक्ता मन बन चुगे मराल ॥

## मन मंदिर (नन्दलाल प्रेम)

मनमंदिर मांय बिराजे री गलि जसुमति के नन्दलाल ।
कानन कुंडल नील वसन मुख मोर पंख को भाल ॥
मन मोहक आनपन था छवि मन्द हास्य मग जाल ।
नयन कमल भृकुटि अनग की अधरामृत में लाल ॥
चरण कमल मृदु नूपुर बाजत बंशी गल जयमाल ।
गा गा वंशी बजावत थारो नाचत सुन्दर लाल ॥
प्रेमनाप जा मारती रोही बाज उठे करताल ।
"हरि" न्योछावर श्याम छवि प गई कदम्ब की डाल ॥

## मन फूल उठे (गोपाल मोद)

मन फूल उठे गोपाल ।
उदित चन्द्र के ग्रहण करन को भाग उठे ततकाल ।
कजरी के माखन खाने को मचल पडे नन्दलाल ॥
सखा सहित मां नाचे कूदे जसुमति मन खुश हाल ।
तू मां कहती-मूछ बढेंगे दूध पिये तेरे लाल ॥
प्रेम भरी सुन वाणी सुन-सुन माता हुई निहाल ।
"हरि" ऐसी गिरधर की शोभा हृदय धरी मैं हाल ॥

## सखि मै गई श्याम दर्शन

सखि मैं गई श्याम अवलोकन । टेर
बाल झुंड में रजित थे वे श्याम मदन मन मोचन ॥
बाबानन्द के अंग उछल के चढते थे भव मोचन ।
देख ठगी सुन्दर भ्रू नासा कजरारे वे लोचन ॥
"हरि" प्रतिमा हिय शोभा धाम की नित सुरम्य दे सोचन ।

## मोहे कुंजबिहारी (कृष्ण स्मृति प्रेम)

मोंहे कुंजबिहारी कृष्ण की नित याद हिये आवे । टेर
सदुपदेश जो भरे भागवत नर नित उठ ज्यों गावे ॥
कर कल्याण स्वदेश जानि का-गीता गान सुनावे ।
यही सार सब मानुष जन का भ्रम को दूर भगावे ॥
"हरि" [illegible]

### मन रटु श्याम भजन

मन रटु सुन्दर श्याम किशोर । टेर
भवसागर की नौका को तट ले जाने का ठौर ॥
विषया की अंधियां मे फसा है तव चित यह कमजोर ।
आधि व्याधि से भरे जगत मे नहीं विपयन का छोर ॥
'हरि' अकुलाता अन्त जीव जब प्राण कठ की ओर ।

### बनी है शोभा नन्दकिशोर

बनी है शोभा नन्दकिशोर । टेर
काली लटननि जटनि बधी है शीश पख छवि मोर ॥
चारु तिलक चिबुकनि लिलाट मुख कान्ति सजी है जोर ।
कु डल झलकें हास्य माधुरी बशी बजी चितचोर ॥
ग्रीवा मुक्ता माल कठ मे दिव्य मनी झकझोर ।
ठुमुक ठुमुक द्व चरणन नख शिख लख नाचत मनमोर ॥
पीतपटी कटि-दुपटी शोभिति पग नूपर रमझोर ।
कमल नयन अवलोकन प्यारी हिय आनन्द विभोर ॥
यह आनन्द अमर नित नूतन चव आली दिन घोर ।
'वैद्य हरि' जसुमति सुत शोभा निरख शाम और भोर ॥

### मैं नाचत देखे श्याम भजन

मैं नाचत देखे श्याम । टेर
हस हस मुरली स्वर लहरी मे पडते हाथ ललाम ॥
उघन उघन तिरछे चरणन बजी पैंजनी ध्वनि अविराम ।
नाच करन तिरछी चितवन लख मोहित है जगधाम ॥
सप्ततालं स्वर मन्दगति छवि कहन जीभ सके काम ।
मोर कीरिट पीत पट माला तुलसी मोहती माम ॥
दन्त पक्ति दामिनी शीश बनी कारी रेख वृत वाम ।
धेनु चराय मुरली बजावें ठाढे कदम्ब की छाम ॥
कुंचित चरण कटि मुख ग्रीवावर बसी बजति अभिराम ।
सजनी कांति-मैं नाचनी मानस धारो प्रात और शाम ॥
मुख राकश नयन मट कारे भृकुटी प्रभासजें काम ।
'वैद्य हरि' सुनी बरनि रहनी ज्यो हरित भूमि पर धाम

## मै तो सुन तोतरे कृष्ण की बाल क्रीडा

मै तो सुन के तोतर बोल । टेर
गद्गद हृदय होगया सुमुखी , लख घर श्याम कपोर ॥
घुटरनि धाय मयहि रिझावें बाल झांकी अनमोल ।
शीश लटनि कटि राटक घूंघर जातरूप मणि गोल ॥
अधर चरण कर अरुण कान्ति वत् झरबेरी के बोल ।
मन बन मधुप कमल मुख बैठा-पी मधु पगनि मोल ॥
पीत सुवास हेम रग लालित पहिने मजुल चोल ।
मगल साज खुशी नित नन्द के बजत रहत घर ढोल ॥
कृष्ण कान्ति मय सब जग देखा नयन तराजू तौल ।
मम हिय बिना श्याम शोभा के निशिदिन हू बिन मोल ॥
'वैद्य हरि' घनश्याम रूपरस नित पिब प्रातहि घोल ॥

## प्रिय भारत पुरुषोत्तम (कृष्ण प्रार्थना

प्रियभारत पुरुषोत्तम हमको गीता ज्ञान सुना जारे ॥
गोभक्षक गोरागजनो को निष्कासित कर भारत ने ॥
आंचल फैला गोरक्षा की मागत भीख दिला जारे ॥
दूध आज्य सा भारत मानव जग के गुरु कहाते थे ॥
गुरुता से लघुता में पहुचे फिर उन्हें गुरु बना जारे ।
प्रण किया जिन्होने पहले था होगी गो रक्षा भारत मे ॥
वे गो वध कुमति करवाते सुमति उन हिये बसा जारे ।
धर्मों की मर्यादा से पुष्पित यह उर्वी प्रकृति हैं ॥
वे धन ज्ञान से शून्य जे है धार्मिक भक्ति सरसा जारे ॥
यह जग तेरा तू स्वामी भी सब दास कहाने वाले है ॥
दे दुष्टों को दण्ड 'वैद्य हरि' सुन विनती हर्षा जारे ॥

## कमल नयन (श्याम शोभा)

कमल नयन मुख श्याम सखीरी । टेर
मात समुख वरणन छबि कोही हिय आनन्द में गई ठगीरी ॥
जसुमति निग सुस्तन पीन का भागे काह छबि कोटि द्युतिरी ॥
पीवत कुचतटी उफन परा पय छाडि गई माता जसुमति री ॥
रूठ मथानि को फोड लकुटि से दधि की बहती देखी नदीरी ।
धाय जसुमति गहि बाह सुत तड बिच कटि मट बाध रखी री ॥

जब घनश्याम उखर परे दोतरु यमलार्जुन से निकर परे री।
जसुमति शीघ्र बुलाय विप्र कू यन्त्र मन्त्र से पीर हरे री ॥
राग कटे सब नाम जिहोंने भव दुःख सरिता दूर बहेरी।
वैद्य हरि के हृदय पटन म छवि नन्दलाल की आन बसोरी ॥

### बांके विहारी ध्यान कृष्ण

बांके विहारी को मन म बसाले। टेर
मोर मुकुट छवि मन को सुभावे हृदय मे कुडल ज्योति जगाले ॥
चारु चिबुक बनी रेख कजलकी मगमद गन्ध को नासा रमाले ॥
मजु कपोलनि मदु गण्डस्थल-देखत कान्ति को मनहि रिझाले।
मुक्तागभ कटि हेम किंकिणी-पजनि ठुमुक सदा हर्षाले ॥
नील कमल मुख अरुण नयन है-देख प्रकाश का दीप सजाले।
कम्बुग्रीव मणि दिव्य सुशोभा-हसत माधुरी मन मे बसाले ॥
भगुला झलकत नील गगन ज्यो-विद्युज्ज्योति मनुहिय उलझाले।
चन्द्र वदन मनसिज छवि लाजत-कभी हसत कभी रुठे मनाले ॥
गोकुल धन सतन के सवस-यशुमति नन्द परम सुख पाले।
वैद्य हरि के मानसरोवर-खिली फुलवारी प्रभुहि बिठाले ॥

### पालने पोढ रहे श्याम शयनलीला

पालने पोढ रहे घनश्याम। टेर
इष्ट देव पूजन हित रचती जसुमति व्यजन काम।
रख नैवेद्य इष्ट यागेधरी करी प्रारथना ललाम।,
खाते देख श्याम भोजन को गई पालने अभिराम।
तह देखे सोवत सुत हा अचरज की भरवाम ॥
फिर देख्या नैवेद्य अशन कृत पावथली मे जाम।
कांपत तन भ्रम मे भरमागी सुधि न रही ते याम ॥
माता की असगति देखकर प्रेम की पूरण काम।
एक रूप होतहां विराजे "हरि" जसुमति हिय थाम ॥

### नटवर नागर सवैया श्याम छवि

नटवर नागर नद उजागर शोभा सागर काल सगी।
यशुमति गाद देखि मन मोद हिय हर्षोद है हाल सगी ॥
और छवि तजि कृष्ण छवि भजि रति लजि सुन्दर गाय गगी
"हरि' देखी मन हरय विशेषी मज्जन रेनि सुभाय गगी ॥

शोभा जटनि केशन की मटनि लट वस मोहि रिझावत है ।।
मोर मुकुट ढिंग बनी मेढि समुचि नागिनसी रिसावत है ।।
रम्य तिलक हसि दतिया चमके कमन नयन मटकावत है ।
करनि खेलना अनुपम पावन 'हरि' घनश्याम हू भावत है ।।
तोतरी बोली सुन जसुमति मन भ्रमर पुष्प ज्यों हर्षित है ।
श्याम सलोने पकज मुख पर हाँसि जाति मार्वपित है ।।
नित बलिहारी नयन सुधारि मुख कपाल श्रम गर्वित है ।
ऐसे मृदु मोहन की 'हरि' छवि निरख हृदय मन दर्शित है ।।

## सुन्दरता वश दोहा

सुन्दरता वश नयन हैं तो किन देखहु लेहि ।
शोभा की घनश्याम को निगमागम कह जेहि ।।
नीलाम्बु छवि मोहिनी जग की मोहन हार ।
कही सुनी देखी नहीं दखो नयन पसार ।।
वेणु वादन लग रहे नाचन की मटकान ।
नख शिख शोभा श्याम की आज बनी अघरान ।।

## श्याम की सजी कृष्ण झांकी

श्याम की सजी सुघड झांकी टेर
दिव्यमणि रतनारे मुक्ता लटकन लट जाकी ।
जातरूपमणि भरे मुकुट धरे चितवन है बांकी ।।
मृदु मुस्कान भरी मोहिनी पै तरसी आय मा की ।
मजुतिलक भ्रू कपोल नासा बहती नदी सुधा की ।।
बशीधरी अधरान-पीत कटि दुपटि कंध वा की ।
पद पकज धुनि नूपुर सुन म हरषी का ह लता की ।।
मन्द हास्य जिमि कुसुम कमल के खिले है फिर मुरझा की ।
वैद्य हरि ने लुक छिप देखी युवती मध्य शरमा की ।।

## सखि नन नीद नहीं आवे श्याम विनोद

सखि नन नीद नहीं आवे-झुट मुट खड़ा श्याम हसावे ।
मधु सूदन की छवि निराली-मोहित सब नर नारी आली ।
हिरदे म गुद गुदी छावे-झुरमुट खडा श्याम हसावे ।।
मेरे मन मदिर उजियारे-भक्तन दु ख टारन हारे ।
आखें प्रेम नीर भर जावे -झुर मुट खड़ा श्याम हसावे ।।
उपजा मन म हर्ष है भारी—दख के कज मजु वनवारी ।

वो तिरछे नयन मटकावे झुरमुट खड़ा श्याम हसावे ॥
रंजित मदु रक्त चरण में— 'हरि' आन पड़ा है शरण में ।
मोहे मृदु मुस्कान रिझावे—झुरमुट खड़ा श्याम हसावे ॥

## नदलाल कृष्ण छवि गजल ताल दादरा

नदलाल आपनी छवि मन बसा गयो ।
शीश मोर पख की धर मुकुट कुडली ।
नयन बाण भ्रू धनु हिये चला गयो ॥
सुदर तिलक था मस्तके वाणी अधर मधुर ।
बंशी की लय को गाय के मन मद् फसा गयो ॥
लटकें लटी-रत्नावली गल-बीच सोहति ।
ठुमक चाल नाच कूद हम हसा गयो ॥
सोहनी बनी विद्युत कटि पट चमक रहे ।
'हरि' यश हृत मोद स ज्योति जगा गयो ॥

## दोहा

गाय जीभ घनश्याम को जे हैं तारन हार ।
यदि चाहे कल्याण तू तो रट कृष्ण मुरार ॥
बिगड़ी माग्ये जन्म को प्रभु सुधारन हार ।
मन मधुकर बन पद कमल पी रस सुधा सुसार ॥
जो भव रत्ना कर तिरन चाहत चह ! सुजीव ।
तो करुणा निधि पद गहु अमृत रस को पीव ॥

मैंने लगी श्याम की जोरा श्याम शोभा युगल जोड़ी

## मन कौमुदी श्याम शोभा गजल ताल

मन कौमुदी म चढा है नद का दुलारा ।
छवि शवरी के स्वामी जसुदा हिय का प्यारा ॥

सब लोक के धनी हैं हिर हार की मनो है ।
गुणिया म निरगुनी हैं घनश्याम का-सा-कारा ॥

नटशिर मुकुट की शोभा मन वन चकोर लोभा ।
तम पाप की सुशोभा हरी म करी ज्यो तारा ॥

मगमद सुगन्धि माये भक्तो कर मनाये ।
विवुधि मढे हैं साये अरजुन के दुख टारा ॥

दतिया की कान्ति दम के कटि घु घरु सुपट के ।
है रूप शाति शम के 'हरि' का सदा सहारा ॥

## मैय्या मे मोटा कव होउ श्याम का बालपन क्रीडा

मैय्या मे मोटा कब होउ । टर
दूध दही माखन खा बेठेदिन रजनी नित सोउ ॥

सखा सग के हलधर भ्राता पूछत किस का कोउ ।
हमतो काम करावन हारे तुम सब काम को खोउ ॥

सोच रैन दिन काम बिनहिं मन मैं क्या कथा जोउ ।
धूलि धूसरित अ ग हाय तव स्नान बेला नित धाउ ॥

साच कहू म दुवलता हित छाडु क्या अपना रोउ ।
दूध दही माखन रोटी खा नित हस कहू नही तोउ ॥

देख भगीरी दुबलता तव पीन छवि हुई मोह ।
श्याम मनहिं सतोष वँध हरि जसुदा वाणी होउ ॥

## सदा नद दात्री लक्ष्मी प्रार्थना छद शिख रणी

सदा न द दात्री समुद कमले ! हो अबतो मा ।
बडे पडित योगी तव सुपद मोहिन रति सदा ॥
कलीयुग मे पोषण भरण करती विष्णु प्रिया ।
तवाके लेकर के वसतु मम घर म नित मुदा ॥

## कु ज विहारी । तजप निहारी कृष्ण शोभा

कु ज विहारी की चितवन प्यारी लागी मोहे देखहु सखिया।
मोर पख मन भावन श्याम की जी चाहे करन वतिया ॥

नन्दजी को छावो आनन्ददाता सजनी उस बिन न ही गतिया ।
कलभाषण जसुमति को भावे श्रवत पयस वा की छतिया ॥
ठुमक ठुमक वही चले मन्दगति हसी हसत चमके दतिया ।
ठगी रही शोभा कमन नयन की निरख प्रेम सनी मो मतिया ॥
कोटि काम छवि हारी श्याम घन लख स्वप्ने बीती रतिया ।
'वैद्य हरि' के सदा पियारे लिख लिख भेजी नित पतिया ॥

## शोभा आजु (नन्दलाल शोभा)

शोभा आजु मनोहर बनी है जसुमति सुत नन्दलाल की ।
ले वगु तिरछे चरणन रख ठुमक चाल गोपाल की ॥
मद हास्य घु घराली वेणी चन्द्र रेख लख भाल की ।
कोटि काम शर्मावन हारे मजु माहिनी गाल की ॥
कु डल कण दिव्यमणि नासा चमकत धेनु पाल की ।
रास रग गोपी सग खेले चाल चलें ज्यो मराल की ॥
गाय चरावे वेणु बजावे नाची रागिनी ताल की ।
छवि कदम्ब तर वहु सखीरी ! देरा झुकी उस डाल की ॥
मोहित हुए महामुद मन म गाथा शिवजी दयाल की ।
'वैद्य हरि' अ ग अ ग बलिहारी वैय्या चरणन धाल की ॥

## वेणु बाज उठी (गोपाल वेणु वादन)

वेगु बाज उठी मधुवन मे जसुमति नन्द गोपाल की ।
धेनु ग्वाल सभी उठ धाये सुन मुन मधुरी रसाल सी ॥
नाचत गावत वनहि कन्हैया पकडे डाल तमाल की ।
माथ छवि बिन्दु त्रय रेखा रोचन तिलकरु लाल की ॥
एक हाथ अ गुली रख वेणु दूजी गल मे ग्वाल की ।
शोभा कर्ण मणि पद घु घरु नासा बिच मलमाल की ॥
घनश्याम वदन म पीत दुपटिया उरभुज बाहु विशाल की ।
बलिहारी श्याम मनोहर पे 'हरि वैद्य' पितु और बाल की ॥

## अबके दीजे (ईश प्रार्थना)

अब के दीजे वास वहा प्रभु चित जहा भी प्रसन्न रहे ।
इसी जन्म या गीत तुम्हारे नामावली मम अमर रहे ॥
घर के चाल न लायक प्रभु विधि की निशिदिन ही धार वहे ।
'वैद्य हरि' हिरदे उपजा के प्रभु आज्ञा स पद ये वहे ॥
सोरठा मन बुद्धि भ्रम मे पडे कि कर्तव्य विमूढ हो ।
सोचत भवसागर सडे ईश सत्य या भोग है ॥

## देख युगल छवि (राधा कृष्ण युगल छवि)

देख युगल छवि राधेश्याम की हिय आनन्द समाया।
कामरति शत लाजन हारे वेद नति कह गाया ॥
महा महिमा शालिनी यह शोभा देखन का चित चाया।
नख शिख शोभा रोम रोम की मन्द हास्य मुख भाया ॥
कृष्ण गौर साकार रूप को एकाकी मैं पाया।
एक हाथ हृदयालम्बन है एक मुरली स्वर लाया ॥
दोउ हाथ राधे विनयावली मन हु आनन्द की छाया।
नील पीत पट धरे गुतन म ज्यां हिमकर घर आया ॥
पद नूपुर झनकार निराली चालत धीरे माया।
कण माथ गल हार विराजे बाजू बन्द चमकाया ॥
कम्बु ग्रीव नर कटि सिंह सी लकुटि दुपटि हिय भाया।
चिबुक कपोल भाल गण्डस्थल गोरोचन है लगाया ॥
कमल नयन सग चन्द्रमुखी तन केशर अगर रमाया।
अधराधर की मधुर माधुरी देखन को जग धाया ॥
मोर पख घु घराली लटकी अलकावली उलझाया।
मथन हृदय का मानसरोवर हस मन मोती खाया ॥
जग जननी माया की मो पर आज हुई है दाया।
हृदय बुद्धि मम मात भाव से छवि का भाव बहाया ॥
जग दगुरु और जगत मातु पितु चरण प्रेम हुलसाया।
हृदय कुसुमकी माल बनाके प्रभुजी को हार पहनाया ॥
राधा कृष्ण उर मन बुद्धि का हीरा मोती भराया।
'वैद्य हरि' का चरण कमल मे नित नित प्रेम समाया ॥

## जसोदा प्यारे (श्याम की माधुरी)

जसोदा प्यारे नन्दकिशोर। टेर
देख माधुरी मुनि मन भावनी हू आनन्द विभोर ॥
जनवाणी सुनन म आती है वो निज चितचोर।
लटि लटकाये मुकुट सजाये फिरत चपल गति जोर ॥
कुंकुम रोचन माथ तिलक है मैं देखे कर गौर।
ग्वाल बाल सग दधि लपटाय खींचत है मन मोर।
तोतरी माधुरी रीस भरी हसी हसत-हसत चहु ओर।
रास सचारी कुजविहारी गिरवर धारा घोर ॥
धेनु पालक पूतना घालक दलन पाप घन घोर।

जग रखवारे नन्द दुलारे यशुदा देवकी हृदय किशोर ॥
'वैद्य हरि' मन मंदिर वासा करहु दिवस निशी भौर ।

---

मैने श्याम नाचते पाये ( कृष्ण बाल क्रीडा )

मैने श्याम नाचते पाये । टेर
मोद भरे यशुदा रानी ढिग मुखहु दधि लपटाये ।
कर मोदक अंग अंग मनोहर कोटिक काम लजाये ॥
तिलक भाल गोरोचन केशर मातु पितु मन भाये ।
कण कुहर नासाग्रे मोती गजमुक्ता गल छाये ॥
तडित् प्रभावत् दतिया चमके मोर मुकुट हुलसाये ।
मन भावन देवकी नदन को हृत् आसन बैठाये ।
नैन पेटी मे मन ताले से बन्द किये मैं पाये ।
वैद्य हरि की उरभूमि मे सीचत सुधा सदा ये ॥

चाकरी करतहु घनश्याम ( सेवा कवित )

चाकरी करतहू तोरी घनश्याम मैं ।
और नाही काम मेरी एक यही डयूटी है ॥
हाजिरी लगाना मोरी महिने की पूरी पूरी ।
एक तेरी आश मोहे और आश खटी है ॥
तकवान कटे दिन एक की मेरी हू स्वामी ।
कलि कालिमा भी मेरी नित जाय छूटी है ॥
तोरी कृपागारि से सेवक का बाना बना ।
देख जीऊ मुख बंशी गले मे दुपटटी है ॥
मुरली बजाने हारे गैय्या को चराने वारे।
ब्रह्मा को हराने हारे हाथ मे लकुटी है॥
शिर पे मुकुट मोर हाथ मे है पाचजन्य ।
अर्जुन धीर बाधा मनसा जो टूटी है ॥
चीर को बधाने वारे द्रुपद सुताहू के ।
भरी सभा कौरवो में लाज जब लूटी है ॥
हार थके नर नारी आसरा न रहे दूजा ।
वैद्य हरि तेरा नाम सजीवनी बूटी है ॥

कर कमल पद मुख कमल में प्रलय दृश्य प्रवेशित ।
वट पत्र पुट आसीन बाल मुकुन्द नौमि मित करम् ॥
वंद्य हरि हृदये सुदारुण दु:ख हर आनंद करम् ।
दीजिए वरदान पालक लोक रक्षक गिरिधरम ॥

जय राधा कृष्ण श्रीराधा कृष्ण प्रार्थना

जय राधा कृष्ण दयाल हरि—कुरु अनुकम्पा कलि तन नगरी ।
अनवर कलि कलुष सहारण मे—गुण ज्ञान खनि भवतारणम ॥
थापित सुकृत भू-भार हरा—रक्षित साधु मुनिजन सगरा ।
हो अभ्युत्थान धर्म भानु—वसुधा सुर इततम क'जानु ॥
अवलम्ब सदा प्राणी नागर—उपदेश कर्म का भर गागर ।
प्रिय भक्त पार्थ पय सागर हो—गीता के मंजु उजागर हो ।
अघतम रजनी क नाशक हो—रवि सन्मति पदम विकाशक हो ।
सुख सरिता की अमल धारा—भव भेषज हो अपरम्पारा ॥
लख चौरासी टारत दु:ख से—मोदित हो ज्ञानाम्बुज सुख से ।
आत्मा मन प्राण दिवाकर मे—व्यापक हो सदा चराचर मे ॥
वेदो मे सामऋचा सुन्दर—ज्योतिमय सबके तन मंदिर ।
रमणीय ऋतुषु कुसुमाकर—सर षु हो रूप महासागर ॥
नदियों में निर्मल गंगा हो—देवों में पूजित रंगा हो ।
छलछिद्र कपट नाशक दानव— आशा हो अमर सदा मानव ॥
द्रौपदी के चीर सभा वधन—दु:शासन कौरव मद मदन ।
शिशुपाल जरासंध हिय कदन—दु:ख काम लोभ वैरी मदन ॥
हरि वंद्य रति चरणे दाता—मुद सम्पति वधक सुरगाता ।
मुनिमानस रंजन मदुगाता—सोलाना पालक पितु माता ॥

कमनीय कोमल (श्री राधा कृष्ण छवि वर्णन)

कमनीय कोमल चारु तर छवि कृष्ण राधा की बनी ।
मुकुट कुंडल विश्व मोहनी पश्यतु शोभा घनी ।
सिर मृदु लटि रंग अलीसी वेणी शोभा पा रही ।
माथ मृगमद लेप रेखा बिन्दु सुमन वर्षा रही ॥
एक कर बंशी लगी मुख एक राधा के गले ।
भृकुटी नयन मुख माधुरी नाचत कदम्ब तरु तले ॥

तन पीत नीलछटा वसन की गल सुमाल बिराजती।
मजुपद नूपर ध्वनि की मधुरिमा हिय बाजती॥
एक कर राधा कुसुम हैं एक प्रभु हिय सोहता।
युगल मजुल जोटी राधा श्याम लख मन मोहता॥
नील अम्बुज कान्ति मुखकर नयन को हुलसावती।
निशिनाथमुखी राधा सुकोमल पद रति मन भावती॥
किंकिणी-केयूर कर कंकण करागुलि राजती।
दिव्यमणि नासा चिबुक मे-दीनता दु ख भाजती॥
मजु कचुकी उर दुकूल सुपट्टी पल्ली लटकती।
भजतु हिय प्रिय शुद्ध मनसा पाप तम रुज झटकती॥
युगल छवि मदाकिनी मे बहती अमृत धार है।
'वैद्य हरि' पीवे उदर भर तत्व सब का सार है॥
रत्न कण रजित सुस्नायु रोम हिय मन भार ही।
प्रेम प्रभु की सगुण गाथा मोद नित वर्षा रही॥

## मजुल कोमल (श्री कृष्ण प्रेम कलभाषण)

मजुल कोमल गात सखि नयनो मे कजल रेख लगाये।
भाजत आगण मन मोहन मुख सतालिका रुचि की लपटाये॥

पाण्डु रग धूलितन मगरे मोर पख सिर मुकुट सजाये।
मागत माखन मधुर डली नित नूतन छबि मेरे मन भाये॥

ले गोद सखि मुख चुम्बन कर छाती मे मैने लपटाये।
विकसीकली हृदय कमल हीरा ! तन रोम रोम मम हुलसाये॥

कभी हसत कभी रुदन भाव से खीझ भृकुटी की टेढ चढाये।
श्याम करत कल्लोल रम्य नित 'वैद्य हरि' मन मन्दिर आये॥

शरणाई पद-श्यामलता-हिय कज कलेवर- ओठ लगाये।
मृग मद भाल दिव्यमणि कु डल गल गजमुक्ता की छवि छाये॥

मृदुकटि चरण घु घरू बाधे कनक रजत धातु के जाये।
कर पहुची तन झगुलो पहिरे हस कपोल मुखनि मुलकाये॥

भव दु ख मोचन श्याम सखि लख देव करत स्तुति मनभाये।
मिल नटनि बध प्रेम पाश म उपवन ध्यान अमर फल खाये॥

प्रेमानन्द विभोर भोर हो वैद्य हरि ने [illegible]पद गाये।
सखि लाभ लूटा जिन लोचन सफल जन्म

## भजु बालमुकुन्द (श्री कृष्णप्रार्थना)

भजु बाल मुकुन्द यशुमति नन्द आनन्द कन्द ब्रह्म परम
शिर जटा विशाल मृगमद भाल क्रीडा ग्वाल सगवरम ॥
मस्तक मुकुटि सुंदर भमुटी ग्राम वधूटी चित्तहरम् ।
भजु बालमुकु ॥
कुन्तल कानन शोभित आनन शशिवर ध्यान नित्य वरम ।
शतदल मुख लोचन मान विमोचन मस्तक रोचन धेनु चरम ॥
रम्य गण्ड स्थली विलसी हृदयस्थली दर्शत मा अली दु,ख हरम ।
भजु बालमुकुन्द ॥
सुंदर श्याम लज्जित काम शोभाधाम क्लेशहरम ।
गल वनमाला नयन विशाला कालहृकाला दरपरम् ॥
मुख वंशीधर सुंदर पदकर तारत भव डर रटहु नरम् ।
भजु बालमुकुन्द ॥
श्यामलगाता बलि पितु माता जग के त्राता सदा डरम् ।
नयन प्रेम भरि देख 'वद्य हरि' दनुज दु ख टरी विश्वभरम् ॥
राधा कान्त कलि मध्यशान्त हरति नितान्त-लोभ भरम् ।
भगु बालमुकुन्द ॥
गिरवर धारी कुंजविहारी कृष्णमुरारी मोद करम ।
दीनदयाल परम कृपाल स्मर गोपाल मोक्षपरम् ॥
नित्यानंद परमानंद सच्चिदानन्द मधुर स्वरम ।
भजु बालमुकु ॥

### गोविन्द मेरे मन (कृष्ण प्रेम)

गोविन्द मेरे मन भाय सखि हिय कमल मूल जल सींच गये ।
तेज पुंज प्रतिभा मनहारी भर गगरी वे उलीच गये ॥
छवि कहा कहूँ श्यामल मुख श्री गोपाल यशोदा नन्दन की ।
मोहन मन उर घर रोम रोम रस प्रेम सुधा से खीच गये ।।
दुपटि कंध पीत पट कटि में पद नूपुर की ध्वनि बाज ।
गल रत्नों की माल भाल म मृगमद मलय सुदीप्त गये ॥
नील पद्म कान्ति मुख-कर पद अरुणाई शोभा पाई ।
मुख सरिता की धार वहा मकरन्द मोद मधु नीप गये ॥
भृकुटि की तिरछी दृष्टि से हिय मंदिर स्थान लिया उनने ।
मृदुनाशा मंजु कपोल हरि लज्जित कर मन्मथ जीत गये ॥

बंशीधर माधुरी स्वर लहरी बाजत नाचत अरु गावत है ।
हरि वंद्य कलेवर चेतन मे ज्योति से अपनी जीत गये ॥
रम्य शिखा वद्धिन वेणी तन शोभित ग्रीवा शंख सदृश ।
दतिया चमकाय मृदु अधरन अखियां मटकाय घसीट गये ।
डालतले तरु ठाढे कदम्बरी धेनु चराव न दलाला ।
मुरली के वादन म गय्या कर सचय श्याम मद्दीप गये ॥
बोल चाल दृष्टि हसना सब गति निराली मन मोह ।
छिप कर कलेवर अत्र मुरली नैन छवि से पीच गये ॥

## ब्रह्मविष्णुमहेश्वर प्रणायाम पूर्वक त्रिदेव प्रार्थना

ब्रह्म विष्णु महेश्वर जगकारण भरण हरम् (मान्यतीत्रय)
ब्रह्माण्ड कोटि रक्षक अखिलेश नामक भजु परम् ।
वन्दित अखिलोत्पति रचनापु ध्यान निरन्तरम् ॥
विश्व पथ प्रदर्शक निज शास्त्र दर्शन सुन्दरम ।
विविध भांति स्वयभ हो सर्पापि धाता विधि भवम ॥
सृष्टि रचने ऋषि सुदार कृत पितामह निज जवम् ।
मुख चतुर कमलासनस्थ वेद हस्ते धारणम् ॥
रक्त वर्ण हृदय धरु ससार सागर तारणम् ॥
विश्व पति लोकेश विष्णु पालन जग पोषणम् ।
अगम शक्ति तेजसा निजकारव अघशोषणम् ॥
शख चक्र गदा सुदर्शन धारिण पीताम्बरम् ।
भजतु शोभन श्याम कोमल मनहृदि कमला वरम् ॥
कुडल सकिरीट धारी पदमनाभ सुरेश्वरम् ॥
पदम लोचन पद्म मुखकर पद्मपद परमेश्वरम् ।
कोटि भानु सम प्रकाश विश्व मोहन पदरजम् ॥
शिरसि धारय ध्येय हरि तल्लीन नाभि रट अजम ।
श्वेतवर्ण शिव त्रिनयन कुरु ललाट नितस्थिरम् ॥
संहारक प्रलयांतक धरु शुद्ध मनसा अरु गिरम ॥
धाता विष्णु शिव सनातन स्तुति कुरु निजमंदिरम् ।
धार प्राणायाम मिस नाभि हृदयमस्तक चिरम् ॥
स्तान मान प्रकाशक स्मर भक्ति मुक्ति फलिप्रदम् ।
बुद्धिनेत्र हृदिमन एकाग्र कृत्वा त्यज छदम ॥

## इन्द्रशची सुरलोक वासी (अमरेश्वर प्रार्थना

इन्द्रशची सुरलोक वासी स्वागत परमादरम् ।
धर्म गुण आदर्श नित नौमि सुरगण सादरम् ॥
नाश हर्ता दनुज बाधा ईश्वर पथ गामिनम ।
कल्याण कारण निज जगत के ध्यानगत श्री स्वामिनम् ॥
विश्वपति गरतार कारण भार भु युग प्रार्थिनम् ।
टारणे सानन्दचित्ता पूरण शरणार्थिनम ॥
अमल चरित ज्ञान युक्त ऋषि जनेषु सहायकम् ।
त्याग तप मूर्ति समुज्ज्वल शोभित नित कायकम ॥
नादन मरण्य सुचारिण शुभ काय नित चिन्तन परम ।
वैद्य हरि नौमिपद हे धन्य मान्य सुरवरम ॥
गन्धर्व किन्नर अप्सर मागध सुचारण वन्दितम् ।
मोद मुद आनद दान सर्व प्राणिषु चेष्टितम् ॥
सास्कृत शुभयज्ञभागादान सुन्दर कारणम् ॥
दुःख अघतम क्लेशभवभय व्याधि मूलज टारणम ॥
यन पुष्टित मानस शुभ अंग मंजु कलेवरम् ।
वर्षा सुभिक्ष सुकारण ईश्वर विभूतिषु सुन्दरम् ॥
कलिकल्मष संहारणे सब दोष कर्म विपाकनम् ॥
मंजुल हिय सुमति प्रदाता प्रभु गुणावली राचनम् ॥
क्रोध काम अहंकृति छल दरिद्र मोह विनाशकम् ।
जगत पोत सुदारुण काटत भवज भय पाशकम ॥

## ज्यतिधन्वन्तरी (प्रार्थना)

जयतिधन्वन्तरि प्रभु सुस्वास्थ्य दायक सुन्दरम ।
दोष धातु मल समाग्नि कारक त्रय दुःख हरम ॥
मोद इन्द्रिय आत्ममन दाता सुखाशा अतिवरम ।
स्वास्थ्यलक्षण ऋषि प्रणीत आयु समासत सुखकरम ॥
विषय क्लेश हर सुदृष्ट्या भाग दश कलेवरम ।
हित विहार आहार पूरित शान्तिशम सुमनोहरम ॥
सत्य सुमति प्रकाशक धी शुद्ध मन धृति स्मृतिकरम ।
कलिज पाप विनाशक सुविकाशक धर्म परम ॥
धर्म अर्थ सुकाम मोक्ष प्रदायक सब मुनिवरम ॥

दोषजाग तुत हर श्री रोग राज महाज्वरम् ॥
सुधामन्थन समय प्रकटे अमृत कुम्भमृदुकरम् ॥
अमरता सुखदायक-त्यज त्वरित हाला हल डरम् ॥
गदहर मंगल प्रद औषधलतापु रसभरम् ।
अमृतपाणि सुकोमलांग हर तु रोग निशाचरम ॥
वैद्य हरि धन्वन्तरि स्तुति कथयति मधुरस्वरम् ॥
उभय लोक सुखावह आरोग्य दाता नितभरम् ॥

श्रीधन्वन्तरी प्रार्थना

श्रीधन्वन्तरि आदि देवने अखिल विश्व कल्याण किया ।
चक्रसुदर्शनसुधाकुम्भने रोग हरण अवतार लिया ॥
जो पाले उपदेश इन्हीं के वह प्राणीशतवर्ष जिया ।
जितेन्द्रियो को नहीं रोग हो चरक लिखास्मर शुद्ध धिया ।
इन्द्र देव पीडा जनमन की धन्वन्तरि से बोले राज ।
नरपति काशी के सुत होकर आयुर्वेद का करना काज ॥
दिवोदास आयुर्विद्या पढ हुए धरा में सबके ताज ।
अमर बना वैद्यक विद्या को अष्टांगों म रखदी आज ॥
श्रीधन्वन्तरि के आगे हम ले सुमनाजलि खडे हुए ॥
उन्नति पथ में द्रुततर गति में-आयुर्वेद मे अडे हुए ॥
दोषों को दो दूर भगा-और बुरी भावना पड़े हुए ।
छोड विचारा करें-सत्पथ मे दृढप्रतिज्ञ हो जडे हुए ॥

भिषग्वरों से

लोभ पिपासा वशीभूत हो स्वगुण छिपाना भारी भूल ॥
निधि ले कोई आया गया नहीं मिथ्या मन को कर निर्मूल ।
सन्मुख भिषग्वरों के गुण को रख ज्यों कमल नदी के कूल ।
साम जगत में प्राणि मात्र का हो तब बरसें तुम पर फूल ॥
सहन स नहीं काय चलेगा कर दिखलाना सब कुछ आज ।
ऋषि मुनि और आयुर्वेद थो पहले था सबका सिरताज ॥
समय विवशता वश पिछडा यह रखनी हाय तुम्हार लाज ।
धन्वन्तरि न सुधा मदद ले जीव दया का करदो काज ॥

सामकल्प की अमर जड़ी जो लिखी चरक में बचत आज ।
अधमवश नहीं दिखलाती है चकित हुआ सब वैद्य समाज ॥
कर्मवीर बन धर्मवीर खोज भिषग्वर । सब कुछ त्याज ।
अमर अक्षय नाम तुम्हारा हो जग में वैद्या का राज ॥
श्री धन्वन्तरि हम सुमति दो कुमति अविद्या कर दो दूर ।
भारत के सब भिषक सदा हों कर्मवीर श्रम से भरपूर ॥
जागृत कर आयुर्विद्या को स्वस्थ बना वसुधा की धूर ।
"हरि" गिरा दो सब स्थानन में जड़ी सजीवन के कण चूर ॥
राम कृष्ण शिव नाम की महिमा हिय में धार ।
रसना नित गाती रहो यही जन्म का सार ॥

एकादशी विश्राम

---

श्री धन्वन्तरि भगवान की जय

श्री धन्वन्तरि जय हो । आरती धन्वन्तरि भगवानकी

ॐ श्री धन्वन्तरि जय हो । टेर
भू भारत जन सबका सदा स्वास्थ्य चय हो ॥
सुधा कलश ले मृदु करनलि मे रत्नाकर निकसे ।
सौम्य रूप लख वैद्य के हृदय कमल विकसे । ॐ धन्व
श्री वत्साङ्क मणि उर शोभित आयुर्वेद प्रभा- ।
यज्ञ भाग ले प्रगटे अमरेश्वर की सभा ॥ ॐ धन्व
गद हर आयुर्वेद प्रवर्तक शल्य शास्त्र ध्याता ।
कर्म योग सत कीरति जग मे विख्याता ॥ „ „
पर उपकार सुमन बुद्धिमन मम नित नव फूले ।
अमृत रस गुरु सींचन सर्वोपधि मूल ॥ „
तव प्रसाद आरोग्य सुरसरि बहे सदा स्वामी ॥
हर दरिद्रतम व्याधि दुख अन्तर्यामी । „
शल्य शास्त्र की लुप्त पताका आकर लहराओ ॥
अमृत पाणे 'सुधाकर' की मानस आओ । „
स्वर्ण राशि त्यज मृत दया का हो मन मे सचार ॥
कर्माभ्यास शस्त्र का आओ करो प्रचार । „
क्षमा रूप अघतम के नाशक भिषक् हृदय के दिनेश ॥

